मलन, रुद्र बरते तिहि थानक। तन विलेछ बीभच्छ, दुन्द दुखदसा भयानक ॥ अद्‌भुत अनंत बल चिंतवन, शांत सहज बैराग्य धुव। नवरस विलास परगास तब, जब सुबोध घट प्रगट हुव ॥ १३५ ॥

चौपाई।

जब सुबोध घट में परगासे, तब रस विरस विषमता नासे।
नवरस लखे एक रसमांही, ताते विरसभाव मिटिजांही १३६

दोहा।

सबरस गर्भित मूलरस, नाटक नाम गरथ।
जाके सुनत प्रवान जिय समुझे पन्थ कुपन्थ ॥१३७॥

चौपाई।

बरते ग्रन्थ जगत हितकाजा, प्रगटे अमृतचंद मुनिराजा।
तब तिन्ह ग्रंथ जान अतिनीका, रची बनाइ संस्कृत टीका ॥

दोहा।

सर्व विशुद्धी द्वार लों, आये करत बखान।
तब अचारज भक्तिसों, करे ग्रन्थ गुन गान ॥१३८ ॥

इति श्री समयसार विषै सर्वविशुद्धि द्वार समाप्त।

———

# स्याद्वादद्वार ।

स्वामी अमृतचन्द्र की प्रतिज्ञा ।

अद्भुत ग्रन्थ अध्यातम वानी, समुझै कोऊ विरला ज्ञानी ।
यामें स्याद्वाद अधिकारा, ताकौजो कीजै विसतारा ॥१॥
तो गरन्थ अति शोभा पावे, वह मंदिर यह कलश कहावे ।
तबचित अमृतवचनगढ़ि खोले, अमृतचंद आचारज बोले ।२।

कुन्दकुन्द नाटक विषे, कह्यो दरव अधिकार ।
स्यादवादनै साधि मे, कहौं अवस्था द्वार ॥ ३ ॥

कहौं मुकति पद की कथा, कहौं मुकति को पंथ ।
जैसे घृत कारज जहां, तहां कारन दधिमंथ ॥४॥

चौपाई ।

अमृतचन्द बोले मृदुबानी, स्यादवाद की सुनो कहानी ।
कोऊ कहै जीव जगमांही, कोऊ कहै जीव है नांही ॥५॥

दोहा ।

एकरूप कोऊ कहै, कोऊ अगनित अंग ।
छिनभंगुर कोऊ कहै, कोऊ कहै अभंग ॥६॥

दोहा

नय अनन्त इहविधि कही, मिले न काहू कोइ ।
जो सब नय साधन करे, स्यादवाद है सोइ ॥७॥

स्याद्वाद संसार सागर से तारने वाला है ।

स्यादवाद अधिकार अब, कहों जैन कौ मूल ।
जाके जाने जगत जन, लहै जगत जलकूल ॥८॥

नयसमूहपर शिष्यकी शंका और गुरुका समाधान । सवैया ।

शिष्य कहे स्वामी जीव स्वाधीनकि पराधीन,जीव एक है किधौं अनेक मानि लीजिये । जीव है सदीव किधौं नांहि है जगतमांहि, जीव अविनस्वर कि नस्वर कहीजिये ॥ सत गुरु कहै जीव है सदाव निजाधीन, एक अविनस्वर दरव दृष्टि दीजिये । जीव पराधीन छिनभंगुर अनेकरूप, नांही तहां जहां परजे परवान कीजिए ॥९॥

पदार्थ स्वचतुष्टय की अपेक्षा अस्तिरूप और परचतुष्टय को अपेक्षा नास्तिरूप है। सवैया इकतीसा ।

दर्व खेत काल भाव चारों भेद वस्तु ही में, अपने चतुष्क वस्तु अस्तिरूप मानिये । परके चतुष्क वस्तु नासति नियत अङ्ग, ताको भेद दर्व परजाइ मध्य जानिये ॥ दरवतो वस्तु खेत सत्ताभूमि काल चाल, सुभाव सहज मूल सकति वखानिये । याही भांति परविकलप बुद्धि कलपना, विवहारदृष्टि अंशभेद परवानिये ॥१०॥

स्याद्वादके सप्त भंग । दोहा ।

है नाहीं नाहीं सु है, है है नाहीं नाहिं ।
यह सरवंगी नयधनी, सब माने सबमांहि ॥११॥

एकान्त वादियोंके चौदह नय भेद । सवैया इकतीसा ।

ज्ञानको कारन ज्ञेय आतम त्रिलोक-मेय, ज्ञेयसों अनेक ज्ञान मेल ज्ञेय छांही है । जोलों ज्ञेय तोलों ज्ञान सर्व दर्व में विज्ञान, ज्ञयछेत्र मानज्ञान जीव वस्तु नांही है ॥ देह नसे जीव नसे देह उपजत लसे, आतमा अचेतन है सत्ता अस मांही है । जीव छिनभंगुर अज्ञायक सरूपी ज्ञान, ऐसी ऐसी एकंत अवस्था मूढ पांही है ॥१२॥

प्रथम पक्षका स्पष्टीकरण और खंडन । सवैया इकतीसा ।

कोऊ मूढ कहै जैसे प्रथम समारि भींति, पीछे ताके ऊपर सु चित्र आछो लेखिये । तैसे मूल कारन प्रगट घट पट जैसो, तैसो तहां ज्ञान रूप कारज विशेषिये ॥ ज्ञानी कहे जैसी वस्तु तैसोइ सुभाउ ताको, ताते ज्ञान ज्ञेय भिन्न भिन्न पद पेखिये । कारन कारज दोउ एकहीमें निहचे पै, तेरो मत सांचो विवहार दृष्टि देखिये ॥१३॥

द्वितीय पक्षका स्पष्टीकरण और खंडन । सवैया इकतीसा ।

कोऊ मिथ्यामती लोकालोक व्यापी ज्ञान मानि, समुझे त्रिलोक पिंड आतम दरब है । याहितें सुछंद भयो डोले मुख हू न बोले, कहै या जगतमें हमारोई परब है । तासों ज्ञाता कहे जीव जगत सों भिन्न पै, जगत को विकासी तोहि याहीते गरब है । जो वस्तु सो वस्तु पररूप सों निराली

सदा, निहचे प्रमान स्याद्वाद में सरव है ॥ १४ ॥

तृतीय पक्षका स्पष्टीकरण और खंडन । सवैया इकतीसा ।

कोऊ पशु ज्ञानकी अनन्त विचित्राई देखे, ज्ञेयको आकार नाना रूप विसतर्यो है । ताहीको विचारि कहे ज्ञानकी अनेक सत्ता, गहिके एकन्त पक्ष लोकनि सों लरयो है ॥ ताको भ्रम भंजबे कों ज्ञानवन्त कहे ज्ञान, अगम अगाध निराबाध रस भरयो है । ज्ञायक सुभाइ परजाइ सों अनेक भयो, जद्यपि तथापि एकतासों नहिं टर्यो है ॥१५॥

चतुर्थ पक्षका स्पष्टीकरण और खंडन । सवैया इकतीसा ।

कोऊ कुधी कहै ज्ञानमांहि ज्ञेय को अकार, प्रतिभासि रह्यौ है कलंक ताहि धोइए । जब ध्यान जलसों पखारिके धवल कीजे, तब निराकार शुद्ध ज्ञानमई होइए ॥ तासों स्याद्वादी कहै ज्ञानको सुभाव यहै, ज्ञेय को आकार वस्तु नांहि कहा खोइए । जैसे नानारूप प्रतिबिंबकी झलक दीसे जदपि तथापि आरसी विमल जोइए ॥१६॥

पंचमपक्षका स्पष्टीकरण और खंडन ।

कोउ अज्ञ कहै ज्ञेयाकार ज्ञान परिनाम, जोलों विद्यमान तौलों ज्ञान परगट है । ज्ञेय के विनाश होत ज्ञान को विनाश होइ, ऐसी वाके हिरदे मिथ्यात की अलट है ॥ तासों समकितवंत कहै अनुभौ कहानि, परजै प्रवान ज्ञाना

नानाकार नट है। निरविकलप अविनस्वर दरब रूप, ज्ञान ज्ञेय वस्तु सों अव्यापक अघट है ॥ १७ ॥

छठे पक्ष का स्पष्टीकरण और खंडन।

कोऊ मन्द कहे धर्म अधर्म आकासकाल, पुद्गलजीव सब मेरो रूप जग में। जाने न मरम निज माने आपा पर वस्तु, बांधे दिढ़ करम धरम खोवे डग में॥ समकिती जीव सुद्ध अनुभौ अभ्यासैं तातें, पर कौ ममत्व त्याग करे पगपग में। अपने सुभाव में मगन रहे आठों जाम, धारावाही पथिक कहावे मोखमग में ॥ १८ ॥

सप्तम पक्ष का स्पष्टीकरण और खंडन।

कोऊ सठ कहे जेतो ज्ञेय रूप परवान, तेतो ज्ञान तातें कहूं अधिक न और है। तिहूं काल परक्षेत्र व्यापि परनयो माने, आपा न पिछाने ऐसी मिथ्या दृग दौर है॥ जैन मती कहे जीव सत्ता परवान ज्ञान, ज्ञेय सों अव्यापक जगत सिरमौर है। ज्ञान की प्रभा में प्रतिबिंबित विविध ज्ञेय, जदपि तथापि थित न्यारी न्यारी ठौर है॥१९॥

अष्टम पक्ष का स्पष्टीकरण और खंडन।

कोऊ शून्यवादी कहे ज्ञेय के विनाश होत, ज्ञान को विनाश होत कहौ कैसे जीजिये। तातें जीवितव्यता की थिरता निमित्त अब, ज्ञेयाकार परिनामनिको नास कीजिये॥

सत्यवादी कहे भैया हूजे नाहीं खेद खिन्न, ज्ञेयसों विरचि ज्ञान भिन्न मानि लीजिये। ज्ञानकी शकति साधि अनुभौ दशा अराधि, करम को त्याग के परम रस पीजिये ॥ २० ॥

नवम पक्ष का स्पष्टीकरण और खंडन ।

कोऊ क्रूर कहे काया जीव दोउ एक पिंड, जब देह नसैगी तब ही जीव मरैगो छाया कौ सौ छल किधौं माया कौ सौ परपंच, काया में समाइ फिरि काया को न धरेगो ॥ सुधी कहै देह सों अव्यापक सदीव जीव, समै पाइ परको ममत्व परिहरैगो। अपने सुभाउ आइ धारना धरामें धाइ, आपमें मगन व्हैके आपा शुद्ध करैगो ॥ २१ ॥

दोहा

ज्यों तन कंचुक त्यागसों, विनसे नांहि भुजंग।
त्यों शरीर के नाशतें, अलख अखंडित अंग ॥

दशम पक्ष का स्पष्टीकरण और खंड

कोउ दुरबुद्धि कहै पहिले न हुतो जीव, देह उपजत उपज्यो है अब आइके। जोलों देह तोलों देहधारी फिर देह नसे, रहैगो अलख ज्योति ज्योति में समायके ॥ सद बुद्धि कहै जीव अनादि को देहधारी, जब ज्ञान होइगो कबहि काल पाइके। तबही सों पर तजि अपनो सरूप भजि, पावैगो परम पद करम नसाइके ॥ २३ ॥

ग्यारहवें पक्ष का स्पष्टीकरण और खंडन ।

कोउ पक्षपाती जीव कहै ज्ञेय के आकार, परिनयो ज्ञान ताते चेतना असत है । ज्ञेय के नसत चेतना कौ नास ता कारन, आतमा अचेतन त्रिकाल मेरे मत है ॥ पंडित कहत ज्ञान सहज अखंडित है, ज्ञेय को आकार धरे ज्ञेय सों बिरत है । चेतना के नाश होत सत्ता को विनाश होय, याते ज्ञानचेतना प्रवान जीवतत है ।.२४॥

बारहवें पक्ष का स्पष्टीकरण और खंडन ।

कोउ महामूरख कहत एक पिंडमांहि, जहांलों अचित चित अंग लहलहे हैं । जोगरूप भोगरूप नानाकारज्ञेय रूप, जेतेभेद करमके तेते जीव कहे हैं ॥ मतिमान कहे एक पिंडमाहि एक जीव, ताहि के अनन्त भाव अंस फैलि रहे हैं । पुग्गलसों भिन्न कर्म जोग सों अखिन्न सदा, उपजे विनसे थिरता सुभाव गहे हैं ॥ २५ ॥

तेरहवें पक्ष का स्पष्टीकरण और खंडन ।

कोउ एक छिनवादी कहे एक पिंडमांहि, एक जीव उपजत एक विनसतु है । जाही समै अन्तर नवीन उतपति ताही समै प्रथम पुरातन बसतु है ॥ सरवंग वादी कहे जैसे जलवस्तु एक, सोई जलविविध तरंगनि लसतु है । तैसे एक आतम दरव गुन परजैसों, अनेकभयो पै एकरूप दरसतु है

चौदहवे पक्ष का स्पष्टीकरण और खंडन।

कोऊ बालबुद्धि कहे ज्ञायक सकति जोलों, तोलों ज्ञान अशुद्ध जगत मध्य जानिये। ज्ञायक सकति काल पाइ मिटि जाइ जब, तब अविरोध बोध विमल बखानिये॥ परम प्रवीन कहे ऐसी तो न बनें बात, जैसे बिनु परगास सूरज न मानिये। तैसें बिनु ज्ञायकसकति न कहावे ज्ञान, यह तो न परोक्ष परतक्ष परवानिये॥२७॥

स्याद्वाद की प्रशंसा। दोहा।

इहविधि आतम ज्ञान हित, स्याद्वाद परवान।
जाके वचन विचारसों, मूरख होइ सुजान॥२८॥
स्याद्वाद आतम दशा ता कारन बलवान।
शिव साधक बाधा रहित, अखै अखंडित आन॥२९॥

इति नाटक समयसार विषै स्याद्वाद द्वार समाप्त।

———

# साध्य साधक द्वार

प्रतिज्ञा दोहा।

स्यादवाद अधिकार यह, कह्यो अलप विस्तार।
अमृतचंद मुनिवर कहैं, साधक साधि दुवार ॥१॥

जोई जीव वस्तु अस्ति प्रमेय अगुरुलघु, अजोगी अमूरतिक परदेशवंत है। उतपतिरूप नाशरूप अविचल रूप, रतनत्रयादि गुण भेदसों अनंत है॥ सोई जीव दरब प्रमान सदा एकरूप, ऐसौ शुद्ध निहचैं सुभाउ विरतंत है। स्यादवाद मांहि साधि पद अधिकार कह्यो, अब आगे कहिवेकौं साधक सिधंत है ॥२॥

जीव की साध्य साधक अवस्थाओं का वर्णन। दोहा।

साधि शुद्ध केवल दशा, अथवा सिद्ध महन्त।
साधक अविरत आदि बुध, छीन मोह परजंत ॥३॥

साधक अवस्था का स्वरूप। सवैया इकतीसा।

जाकौ अधो अपूरव अनिवृत्ति करनकौ, भयो लाभ भई गुरु वचन की बोहनी। जाके अनन्तानुबंध क्रोध मान माया लोभ, अनादि मिथ्यात मिश्र समकित मोहनी॥ सातों परकिति खपीं किंवा उपसमी जाके, जगी उरमांही समकित कला सोहनी। सोइ मोच्छ साधक कहायो ताके सरवंग, प्रगटी शकति गुनथानक अरोहनी ॥४॥

सोरठा ।

जाको मुकति समीप, भई भवस्थिति घट गई ।
ताकी मनसा सीप, सुगुरु मेघ मुकता वचन ॥५॥

सद्गुरु को मेघ की उपमा । दोहा ।

ज्यों बरषे बरषा समै, मेघ अखंडित धार ।
त्यों सद्गुरु बानी खिरै, जगत जीव हितकार ॥६॥

धनसम्पत्ति से मोह हटाने का उपदेश । सवैया तेईसा ।

चेतनजी तुमजागि विलोकहु, लाग रहे कहां माया कि तांई । आए कहींसों कहां तुम जाउगे, माया रहेगी जहां कि तहांई ॥ माया तुह्मारि न जाती न पांति न, वंस कि वेल न अंस कि झांई । दासी किए बिनु लातनि मारत, ऐसी अनीति न कीजे गुसांई ॥७॥

माया छाया एक हैं, घटे बढे छिन मांहि
इन की संगत जे लगे, तिनहिं कहूँ सुख नाहि ॥८॥

कुटुम्बियों आदि से मोह हटाने का उपदेश ।

लोकनिसों कछु नातो न तेरो, न तोसों कछु इह लोक कौ नातो । ए तो रहे रमि स्वारथ के रस, तू परमारथ के रस मातो ॥ ए तन सो तन में तन से जड़, चेतन तू तनसों नित हांतो । होहु सुखी अपनो बल फेरिकें, तारि कें राग विरोध कौ तांतो ॥ ९ ॥

इन्द्रादि उच्चपदकी चाह अज्ञानता है।

जे दुरबुद्धी जीव, ते उतंग पदवी चहैं।
जे समरसी सदीव, तिन्हको कछू न चाहिये ॥ १० ॥

समताभाव मात्र ही में सुख है।

हांसी में विषाद बसे, विद्यामें विवाद बसे, काया में मरन गुरुवर्त्तन में हीनता। सुचि में गिलानि बसे प्रापति में हानि बसे, जैमें हारि सुन्दर दशा में छबि-छीनता॥ रोग बसे भोग में संयोग में वियोग बसे, गुन में गरव बसे सेवा मांहि दीनता। और जगरींत जेती गर्भित असाता सेती, साता की सहेली है अकेली उदासीनता ॥ ११ ॥

जिस उन्नतिकी फिर अवनति है वह उन्नति नहीं है।

जिहि उतंगचढि फिर पतन, नहिं उतंग वह कूप।
जिहि सुखअन्तर भय बसे, सो सुख है दुखरूप ॥१२

जो विलसेसुखसम्पदा, गये तहां दुख होइ।
जो धरती बहु तृणवती, जरे अगनिसों सोइ ॥१३॥

श्रीगुरु के उपदेश में ज्ञानी जीव रुचि लगाते हैं।

सबदमांहि सतगुरु कहे प्रगट रूप निज धर्म।
सुनत विचक्षण सरदहै, मूढ न जाने मर्म ॥१४॥

ऊपरके दोहे का दृष्टांत द्वारा समर्थन।

जैसे काहू नगर के वासी दो पुरुष भूले, तामें एक नर

सुष्ट एक दुष्ट उरको। दोउ फिरें पुर के समीप परे ऊबट में, काहू और पथिक से पूछो पन्थ पुर को॥ सोतो कहै तुम्हारो नगर है तुम्हारे ढिग, मारग दिखावे समुझावे खोज पुरको। एते पर सुष्ट पहिचाने पै न माने दुष्ट. हिरदे प्रवान तैसे उपदेश गुरुको॥१५॥

सवैया इकतीसा।

जैसे काहू जंगल में पावसकी समै पाइ, अपने सुभाव महामेघ वरषतु है। आमल कषाय कटुतीक्षन मधुर खार, तैसो रस बाढे जहां जैसो दरखतु है॥ तैसें ज्ञानवंत नर ज्ञानकी बखान करे, रस कौ उमाहू है न काहू परखतु है। वहै धुनि सुनि कोउ गहै कोउ रहै सोइ, काहू कों विषाद होइ कोउ हरषतु है॥१६॥

दोहा।

गुरु उपदेश कहा करे, दुराराधि संसार।
वसे सदा जाके उदर, जीव पंच परकार॥१७॥

पांच प्रकार के जीव।

डूंघा प्रभु चूंघा चतुर, सूंघा रोचक शुद्ध।
ऊंघा दुरबुद्धी विकल, घूंघा घोर अबुद्ध॥ १८॥

डूंघा जीव का लक्षण।

जाकी परम दशाविषें, करम कलंक न होइ।

डूंगा अगम अगाध पद, वचनअगोचर सोइ ॥१९॥

चूंघा जीव का लक्षण ।

जे उदास ह्वै जगत सों, गहे परम रस प्रेम ।
सो चूंघा गुरु के वचन, चूंघे बालक जेम ॥२०॥

सूंघा जीव का लक्षण ।

जो सुबचन रुचि सों सुनै, हिए दुष्टता नांहि ।
परमारथ समुझै नहीं, सो सूंघा जगमांहि ॥२१॥

ऊंघा जीव का लक्षण ।

जाकों विकथा हित लगे, आगम अंग अनिष्ट ।
सो ऊंघा विषयी विकल, दुष्ट रुष्ट पापिष्ट ॥२२॥

घूंघा जीव का लक्षण ।

जाके श्रवन बचन नहिं, नहिं मन सुरति विराम ।
जड़ता सों जड़वत भयो, घूंघा ताको नाम ॥२३॥

पांच प्रकार के जीवों का विशेष वर्णन । चौपाई ।

डूंघा सिद्ध कहे सब कोऊ, सूंघा ऊंघा मूरख दोऊ ।
घूंघा घोरविकल संसारी, चूंघाजीव मोख अधिकारी ॥

चूंघा जीव का वर्णन । दोहा ।

चूंघा साधक मोक्ष को, करे दोष दुखनाश ।
लहे मोख संतोष सों, वरनों लच्छन तास ॥२५॥
कृपा प्रसम संवेग दम, अस्तिभाव वैराग ।
ए लच्छन जाके हिये, सप्त व्यसन को त्याग ॥२६॥

सप्त व्यसन के नाम। चौपाई।

जूवा आमिष मदिरा दारी, आखेटक चोरी पर नारी।
एई सातव्यसन दुखदाई, दुरितमूल दुर्गतिके भाई २७

व्यसनों के द्रव्य और भाव भेद।

दर्वित ए सातों व्यसन, दुराचार दुखधाम।
भावित अन्तर कलपना, मृषा मोह परिनाम ॥२८॥

सप्त भाव व्यसनों का स्वरूप। सवैया इकतीसा।

अशुभमें हारि शुभ जीति यहै दूत कर्म, देह की मगनताई यहै मांस भखिवो। मोह की गहलसों अजान यहै सुरापान, कुमति की रीति गनिकाको रस चखिवो॥ निरदे व्है प्राणघात करिवो यहै शिकार, परनारी संग परबुद्धि को परखिवो। प्यारसों पराई सोंज गहिवकी चाह चोरी, येई सातों व्यसन बिडारैं ब्रह्म लखिवो ॥२९॥

साधक जीवका पुरुषार्थ। दोहा।

विसन भाव जामें नहीं, पौरुष अगम अपार।
किये प्रकट घटसिंधु मथि, चौदह रतन उदार ॥३०॥

चौदह भाव रत्न। सवैया इकतीसा।

लक्ष्मी सुबुद्धि, अनुभूति कौस्तुभमणि, वैराग कलपवृक्ष संख सुवचन है। ऐरावत उद्यिम प्रतीति रंभा, उदै-विष, कामधेनु निर्जरा सुधा प्रमोद घन है॥ ध्यान चाप

प्रेम रीति मदिरा विवेक वैद्य, शुद्धभाव चन्द्रमा तुरंगरूप मन है। चौदह रतन ये प्रकट होंइ जहां तहां, ज्ञान के उद्योत घट सिन्धुको मथन है ॥३१॥

चौदह रत्नों में कौन हेय और कौन उपादेय हैं। दोहा।

क्रिये अवस्थामें प्रकट, चौदह रतन रसाल।
कछु त्यागे कछु संग्रहे, विधि निषेधकी चाल ॥३२॥
रमा सख विष धनु सुरा, वैद्य धेनु हय हेय।
मनि रंभा गज कल्पतरु, सुधा सोम आदेय ॥३३॥
इह विधि जो परभाव विष, वमे रमे निजरूप।
सो साधक शिवपंथ को, चिद् वेदक चिद्रूप ॥३४॥

मोक्ष मार्गके साधक जीवों की अवस्था। कवित्त छन्द।

ज्ञान दृष्टि जिन्हके घट अन्तर, निरखे दरब सुगुन परजाइ। जिन्हके सहजरूप दिनदिन प्रति, स्यादवाद साधन अधिकाइ॥ जे केवलिप्रनीत मारग मुख, चितैं चरन राखें ठहराइ। ते प्रवीन करि छीन मोह मल, अविचल होंइ परमपद पाइ ॥३५॥

शुद्ध अनुभव से मोक्ष और मिथ्यात्व से संसार है। सवैया इकतीसा।

चाकसो फिरत जाको संसार निकट आयो, पायो जिन सम्यक मिथ्यात नाश करिके। निरदुंद मनसा सुभूमि साधि लीनी जिनि, कीनो मोखकारन अवस्था ध्यान धरिके॥

सोई शुद्ध अनुभौ अभ्यासी अविनाशी भयो, गयो ताको करम भरम रोग गरिके। मिथ्यामति अपनो सरूप न पिछाने तातैं, डोले जगजालमें अनन्त काल भरिके॥ ३६॥

आत्मअनुभव का परिणाम।

जे जीव दरवरूप तथा परजायरूप, दोऊ नै प्रवान वस्तु शुद्धता गहतु हैं। जे अशुद्ध भावनिके त्यागी भये सरवथा विषै सों विमुख व्है विरागता वहुत है॥ जे ग्राह्यभाव त्यागभाव दुहूं भावन कों, अनुभौ अभ्यासविषै एकता करतु हैं। तेई ज्ञान क्रिया के आराधक सहज मोख, मारग के साधक अवाधक महतु हैं॥ ३७॥

ज्ञान क्रिया का स्वरूप। दोहा।

विनसि अनादि अशुद्धता, होइ शुद्धता पोष।
ता परिणतिकों बुध कहैं, ज्ञान क्रिया सों मोख॥३८॥

सम्यक्त्व से क्रमशः ज्ञान की पूर्णता होती है।

जगी शुद्ध समकित कला, वगी मोखमग जोइ।
वहे करम चूरन करै, क्रम क्रम पूरन होइ॥ ३९॥
जाके घट ऐसी दशा, साधक ताको नाम।
जैसे दीपक जो धरे, सो उजियारो धाम॥ ४०॥

सम्यक्त्वकी महिमा।

जाके घट अंतर मिथ्यात अंधकार गयो, भयो पर-

गास सुद्ध समकित भान कौ। जाकी मोह निद्रा घटी ममता पलक फटी, जान्यो जिन मरम अवाची भगवानकौ॥ जाको ज्ञान तेज बग्यो उद्यम उदार जग्यो, लग्यो सुख पोष समरस सुधा पानकौ। ताही सु विचच्छन को संसार निकट आयो, पायो तिन मारग सुगम निरवान कौ॥ ४१॥

सम्यक्त्व ज्ञान की महिमा।

जाके हिरदे में स्याद्वाद साधना करत, शुद्ध आतमा कौ अनुभव प्रगटभयौ है। जाके संकलप विकलपके विकार मिटि, सदा काल एकीभाव रस परिनयो है॥ जिनि बंध विधि परिहार मोख अंगीकार, ऐसो सुविचार पच्छ सोउ छांडि दयो है। जाकी ज्ञान महिमा उदोत दिन दिन प्रति सोई भवसागर उलंघि पार गयो है॥ ४२॥

अस्तिरूप नासति अनेक एक थिररूप, अथिर इत्यादि नानारूपजीव कहिये। दीसे एक नैकी प्रतिपच्छी न अपर दूजी, नैकों न दिखाइ वाद विवाद में रहिये॥ थिरता न होइ विकलप की तरंगनि में, चंचलता बढ़े अनुभौ दशा न लहिये। तातें जीव अचल अबाधित अखंड एक, ऐसो पद साधिके समाधि सुख गहिये॥ ४३॥

आत्मा द्रव्य क्षेत्र काल भाव से अखंडित है।

जैसे एक पाको आंवफल ताके चारि अंस, रस जालो

गुठली छिलक जब मानिये। यों तो न बनें पै ऐसें बने जैसे वहे फल, रूपरस गंध फास अखंड प्रवानिये॥ तैसें एक जीव कौ दरव क्षेत्र कालभाव, अंसभेद करि भिन्न भिन्न न वखानिये। दर्वरूप क्षेत्ररूप कालरूप भावरूप, चारोंरूप अलख अखंड सत्ता मानिये॥ ४४॥

ज्ञान और ज्ञेय का स्वरूप।

कोऊ ज्ञानवान कहे ज्ञान तो हमारौ रूप, ज्ञेय षटदर्व सो हमारौ रूप नांही है। एकनै प्रवान ऐसें दूजी अब कहों जैसे, सरस्वती अक्षर अरथ एक ठांही है॥ तैसे ज्ञाता मेरा नाम ज्ञान चेतना विराम, ज्ञेयरूप सकति अनन्त मुझ पाही है। ता कारण वचनके भेद भेद कहै कोऊ, ज्ञाता ज्ञान ज्ञेय को विलास सत्ता मांही है॥ ४५॥

स्वपर प्रकासक सकति हमारी, तातें वचन भेद भ्रमभारी॥
ज्ञेयदसा द्विविधा परगासी, निजरूपा पररूपा भासी॥४६॥

दोहा।

निजरूपा आतम सकति, पररूपा परवस्त।
जिन लख लीनो पेच यह, तिनि लखलियो समस्त॥

स्याद्वाद में जीव का स्वरूप।

करम अवस्था में अशुद्धसो विलोकियत, करम कलंकसों रहित शुद्ध अंग है। उभै नै प्रवान समकाल सुद्धासुद्धरूप,

ऐसो परजाय धारा जीव नाना रंग है ॥ एक ही समै में त्रिधारूप पै तथापि याकी, अखंडित चेतना सकति सरवंग है। यह स्याद्वाद याको भेद स्याद्वादी जानै, मूरख न माने जाको हियो दृग भंग है ॥ ४८ ॥

सवैया इकतीसा।

निहचे दरव दृष्टि दीजै तब एकरूप, गुन परनति भेद भावसों बहुत है। असंख प्रदेश संयुगत सत्ता परवान ज्ञान की प्रभासों लोकालोक मानजुत है ॥ परजे तरंगनि के अंग छिनभंगुर हैं, चेतना सकति सों अखंडित अचुत है। सोहै जीव जगत विनायक जगत सार, जाकी मौज महिमा अपार अदभुत है ॥ ४९ ॥

सवैया इकतीसा।

विभाव सकति परिनतिसों विकल दीसै, सुद्ध चेतना विचारते सहज सन्त है। करम संयोग सों कहावे गति को निवासी, निहचे सरूप सदा मुकत महन्त है॥ ज्ञायक सुभाउ धरे लोकालोक परगासी, सत्ता परवान सत्ता परगासवंत है। सोहै जीव जानत जहांन कौतुकी महान, जाकी कीरति कहां न अनादि अनंत है ॥५०॥

साध्य स्वरूप केवल ज्ञानका वर्णन। सवैया इकतीसा।

पंच परकार ज्ञानावरनको नास करि, प्रगटी प्रसिद्ध

जगमांही जगमगी है। ज्ञायक प्रभा में नाना ज्ञेय की अवस्था धरि, अनेक भई पै एकता के रस पगी है॥ याही भांति रहेगी अनन्त काल परजंत, अनतशकति फोरि अनंत सों लगी है। नरदेह देवल में केवल सरूप सुद्ध, ऐसी ज्ञान ज्योति की सिखा समाधि जगी है॥५१॥

अमृत चन्द्रकला के तीन अर्थ। सवैया इकतीसा।

अक्षर अरथ में मगन रहे सदा काल, महासुख देवा जैसी सेवा काम गविकी। अमल अबाधित अलख गुन गावना है, पावना परमशुद्धभावना है भविकी॥ मिथ्यात तिमिर अपहार वर्द्धमान धारा, जैसी उभै जाम लों किरन दीपे रवि की। ऐसी है अमृत चन्द्रकला त्रिधारूप धर, अनुभौ दशा गरथ टीका बुद्धि कवि की॥५२॥

दोहा।

नाम साधि साधक कह्यो, द्वार द्वादसम ठीक।
समयसारनाटक सकल पूरन भयो सटीक॥ ५३ ॥

ग्रन्थ के अन्त में ग्रन्थकार की आलोचना। दोहा।

अब कविजन पूरन दशा, कहै आपसों आप।
सहज हरष मनमें धरै, करै न परचाताप॥ ५४ ॥

सवैया इकतीसा।

जो मैं आपा छांडि दीनों पररूप गहि लीनो, कीनो न

तहां जहां मेरो थल है। भोगनि को भोगी रहि करम को कर्ता भयो, हिरदे हमारे राग दोष मोह मल है। ऐसी विपरीति चाल भई जो अतीत काल, सो तो मेरी क्रिया की ममत्वता कौ फल है। ज्ञान दृष्टि भासी भयो क्रिया सों उदासी वह, मिथ्या मोहनिद्रा में सुपन कोसो छल है॥

दोहा।

अमृतचन्द मुनिराज कृत, पूरन भयो गरन्थ।
समयसारनाटक प्रकट पंचमगतिको पंथ॥ ५६॥

इति समयसारनाटकग्रन्थअमृतचन्द्आचार्यकृत संपूर्ण।

---

# चतुर्दश गुणस्थानाधिकार

मंगलाचरण। दोहा।

जिन प्रतिमा जिन सारखी, नमे बनारसिताहि।
जाकी भगति प्रभावसों, कीनो ग्रंथ निबाहि॥ १॥

जिन प्रतिबिम्ब का माहात्म्य।

जाके मुख दरस सों भगत के नैननि कों, थिरता की बानी चढी चंचलता बिनसी। मुद्रा देखे केवलीकी मुद्रा यादि आवे जहां, जाके आगें इन्द्रकी विभूति दिसे तिनसी॥ जाको जस जपत प्रकास जगे हिरदेमें, सोई सुद्ध मति होइ

हुती जू मलिन सी । कहत बनारसी सुमहिमा प्रकट जाकी,
सोहै जिनकी छवि सुविद्यमान जिनसी ॥२॥

जिन मूर्ति पूजकोंकी प्रशंसा ।

जाकेउर अन्तर सुदृष्टिकी लहरि लसी, बिनसी मिथ्यात मोह निद्राकी ममारखी । सैली जिन सासनकी फैली जाके घट भयो, गरब को त्यागी षट दरब को पारखी ॥ आगम के अच्छर पड़े हैं जाके श्रवण में, हिरदै भन्डार में समानी वानो आरखी । कहत बनारसी अलप भवस्थित जाकी, सोइ जिन प्रतिमा प्रवाने जिन सारखी ॥३॥

चौपाई ।

जिन प्रतिमा जन दोष निकन्दे, सीस नमाइ बनारसि बन्दे ।
फिरि मनमांहि विचारे ऐसा, नाटकग्रन्थ परमपद जैसा ॥
परम तत्व परचै इस मांही, गुनथानककी रचना नांही ।
यामें गुनथानक रस आवे, तो गरन्थ अतिशोभा पावे ॥

दोहा ।

यह विचारि संक्षेपसों, गुनथानक रस चोज ।
वरनन करे बनारसी, कारन शिव पथ खोज ॥६॥
नियत एक विवहार सों, जीव चतुरदश भेद ।
रंग जोग बहुविधि भयो, ज्यूं पट सहजसुफेद ॥७॥

चौदह गुणस्थानोंके नाम ।

प्रथम मिथ्यात दूजो सासादन तीजो मिश्र, चतुर्थ अव्रत

पंचमो विरतरंच है। छट्ठो परमत्तनाम सातमों अपरमत्त, आठमों अपूरवकरन सुखसंच है॥ नौमो अनिवृत्ति भाव दशमो सूक्षम लोभ, एकादशमों सु उपसांत मोह बंच है। द्वादशमों छीनमोह तेरहों सजोगी जिन, चौदहों अजोगी जाकी थिति अंक पंच है॥८॥

मिथ्यात्व गुणस्थानका वर्णन।

बरनेसब गुनथान के, नाम चतुरदश सार।
अब बरनों मिथ्यात के, भेद पंच परकार॥९॥

मिथ्यात्व गुणस्थानमें पांच मिथ्यात्वका उदय है।

प्रथम एकांत नाम मिथ्यात अभिग्रहीत, दूजो विपरीत अभिनिवेसिक गोत है। तीजो विनै मिथ्यात अनाभिग्रह नाम जाको, चौथो संसै जहां चित भौंरकोसा पोत है॥ पंचमो अज्ञान अनाभोगिक गहलरूप, जाके उदै चेतन अचेतनसो होत है। एई पांचो मिथ्यात भ्रमावे जीव कों जगमें, इन्ह के विनास समकितको उदोत है॥१०॥

एकान्त मिथ्यात्वका स्वरूप। दोहा।

जो इकंत नय पक्ष गहि, छके कहावै दक्ष।
सो इकंतवादी पुरुष, मृषावंत परतक्ष॥११॥

विपरीत मिथ्यात्व का स्वरूप।

ग्रंथ उकति पथ उथपि जो, थापे कुमत स्वकीउ।

सुजस हेतु गुरुता गहे, सो विपरीती जीउ ॥१२॥

विनय मिथ्यात्व का स्वरूप।

देव कुदेव सुगुरु कुगुरु, गिने समान जु कोइ।
नमें भगतिसों सबनिको विनय मिथ्याती सोइ॥१३॥

संशय मिथ्यात्व का स्वरूप।

जो नाना विकलप गहे, रहे हिए हैरान।
थिर व्है तत्व न सद्दहै, सो जिय संशयवान॥१४॥

अज्ञान मिथ्यात्व का स्वरूप।

जाको तन दुख दहल सों, सुरति होति नहिं रंच।
गहलरूप वरते सदा, सो अज्ञान तिरयंच॥१५॥

मिथ्यात्वके दो भेद।

पंचभेद मिथ्यातके, कहे जिनागम जोइ।
सादिअनादि सरूप अब, कहों अवस्था दोइ॥१६॥

सादि मिथ्यात्व का स्वरूप।

जो मिथ्यादल उपसमें, ग्रन्थ भेद बुध होइ।
फिरे आवे मिथ्यात में, सादि मिथ्याती सोइ॥१७॥

अनादि मिथ्यात्व का स्वरूप।

जिन गरंथि भेदी नहीं, ममता मगन सदीव।
सो अनादि मिथ्यामती, विकल वहिर्मुख जीव॥१८॥

सासादन गुणस्थानका वर्णन करनेकी प्रतिज्ञा।

कह्यो प्रथम गुण थान यह, मिथ्यामत अभिधान।

करूं अलप वरनन, सासादन गुण थान ॥१६॥

सासादन गुणस्थान का स्वरूप।

जैसें कोउ क्षुधित पुरुष खाइ खीर खांड, वोन करे पीछे के लगार स्वाद पावे है। तैसे चढ़ि चौथे पांचए के छट्ठे गुन थान, काहु उपसमी को कषाइ उदे आवे है॥ ताहि समै तहां सौं गिरें पधानदशा त्यागि, मिथ्यात अवस्था-कों अधोमुख व्है धावे है। बीच एक समे वा छ आवली प्रवांन रहै, सोइ सासादन गुनथानक कहावे है॥ २०॥

तीसरा गुणस्थान कहने की प्रतिज्ञा

सासादन गुन थान यहै, भयो समापत बीय।<br>मिश्रनाम गुन थान अब, बरनन करों त्रितीय २१

तृतीय गुणस्थान का स्वरूप।

उपसमी समकिती केतो सादि मिथ्यामती, दुहूनिको मिश्रित मिथ्यात आइ गहै है। अनंतानुबंधी चौकरीको उदे नांही जामे, मिथ्यात समे प्रकृति मिथ्यात न रहै है॥ जहां सद्दहन सत्यासत्य रूप समकाल, ज्ञानभाव मिथ्या-भाव मिश्र धारा बहै है। जाकी थिति अंतर मुहूरत उभय रूप, एसौ मिश्र गुनथान अचारज कहै है ॥२२॥

चौथे गुणस्थानका वर्णन करनेकी प्रतिज्ञा।

मिश्रदशा पूरण भई, कही यथामति भाषि।

अथ चतुर्थ गुनथानविधि, कहों जिनागमसाषि ॥२३॥

चौथे गुणस्थानका वर्णन। सवैया इकतीसा।

केई जीव समकित पाइ अर्ध पुद्गल, परावर्त्त काल तांई चोखे होय चित्तके। केई एक अंतर मुहूरत में गंठि भेदि, मारग उलंघि सुख वेदै मोख वितके॥ तातें अन्तर मुहूरतसों अर्द्ध पुद्गल लों, जेते समें होहिं तेते भेद समकितके। जाही समें जाको जब समकित होइ सोई, तबहीसों गुन गहे दोष दहे इतके ॥२४॥

दोहा।

अथ अपूर्व अनवृत्ति त्रिक, करन करे जो कोइ।
मिथ्या गंठि विदार गुन, प्रगटे समकित सोइ॥२५॥

सम्यक्त्व के आठ विवरण।

समकित उतपति चिन्हगुन, भूषन दोष विनास।
अतीचार जुत अष्ट विधि, वरनों विवरन तास ॥२६॥

सम्यक्त्व का स्वरूप। चौपाई।

सत्य प्रतीति अवस्था जाकी। दिनदिन रीति गहै समताकी॥
छिन छिन करे सत्यको साको। समकित नाम कहावे ताको २७

सम्यक्त्व की उत्पत्ति।

कै तो सहज सुभाउकै, उपदेशे गुरु कोइ।
चिहुँ गति सेंनी जीवकों, सम्यक् दरशन होइ ॥२८॥

सम्यक्त्वके चिन्ह।

आपा परचे निज विषैं, उपजे नहिं संदेह।
सहज प्रपंचरहित दशा, समकित लच्छण एह ॥२९॥

सम्यक्त्व के आठ गुण।

करुना वच्छल सुजनता, आतमनिंदा पाठ।
समता भगति विरागता, धरमराग गुनआठ ॥३०॥

सम्यक्त्व के पांच भूषण।

चित प्रभावना भावजुत, हेय उपादेयवानि।
धीरज हरष प्रवीनता, भूषन पंच वखानि ॥३१॥

सम्यग्दर्शन पच्चीस दोषवर्जित होता है।

अष्ट महामद अष्ट मल, षट आयतन विशेष।
तीन मूढता संजुगत, दोष पचीसौं एष ॥३२॥

आठ महामद के नाम।

जाति लाभकुल रूपतप, बलविद्या अधिकार।
इन्हको गरव जु कीजिये, यह मद अष्ट प्रकार ॥३३॥

आठ मलों के नाम।

आसंका अस्थिरता वांछा, ममता दृष्टि दशा दुरगंछा।
वत्सलरहित दोष-पर भाषे, चित प्रभावनामांहि न राखे ॥

छह अनायतन।

कुगुरु कुदेव कुधर्म-धर, कुगुरु कुदेव कुधर्म।

इनकी करै सराहना, यह षडायतन कर्म ॥३५॥

तीन मूढ़ता के नाम और पच्चीस दोष।

देवमूढ़ गुरुमुढता, धर्ममूढ़ता पोष।

आठ आठ षटतीनि मिलि, एपचीस सबदोष ॥३६॥

पांच कारणों से सम्यक्त्व का विनाश होता है।

ज्ञान गर्व मतिमंदता, निठुर वचन उदगार।

रुद्रभाव आलस दसा, नास पंच परकार। ३७॥

सम्यग्दर्शन के पांच अतिचार।

लोकहास भय भोगरुचि, अग्रसोच थित चेव।

मिथ्या आगम की भगति, मृषा दर्सनी सेव ॥३८॥

चौपाई।

अतीचार ए पंच प्रकारा, समल करहि समकितकी धारा।
दूषन भूषन गति अनुसरनी, दसा आठ समकितकी वरनी ॥

मोहनीय कर्मकी सात प्रकृतियों के नाम।

प्रकृति सात अब मोहकी, कहों जिनागम जोइ।

जिन्हको उदै निवारिकै, सम्यकदरशन होइ ॥ ४० ॥

सवैया इकतीसा।

चारित मोहकी चारि मिथ्यात की तीनि तामें, प्रथम प्रकृति अनंतानुबंधी कोहनी। बीजी महामान रस भीजी मायामई तीजी, चौथो महालोभ दसा परिगह पोहनी ॥

पांचइ मिथ्यातमति छठी मिश्रपरिनति, सातई समै प्रकृति समकित मोहनी । एई षट विग-वनितासी एक कुतियासी, सातो मोहप्रकृति कहावे सत्ता रोहनी ॥ ४१ ॥

सम्यक्त्वों के नाम । छप्पय ।

सात प्रकृति उपसमहि, जासु सो उपसम मंडित । सात प्रकृति छय करन-हार छायिकी अखंडित ॥ सात मांहि कछु खिपहिं, कछुक उपसम करि रक्खे । सो छय-उपसमवत, मिश्र समकित रस चक्खे । षट प्रकृति उपशमै वा खिपै, अथवा छय उपशम करे । सातई प्रकृति जाके उदय, सो वेदक समकित धरे ॥ ४२ ॥

सम्यक्त्व के नव भेदों का वर्णन ।

छय उपसम वरते त्रिविध, वेदक चार प्रकार ।
छायक उपशम जुगलयुत, नौधा समकित धार ॥४३॥

क्षयोपशम सम्यक्त्व के तीन भेदों का वर्णन ।

चारि खिपहि त्रय उपसमहि, पनछय उपसम दोइ ।
छै षट उपसम एक यों, छय उपसम त्रिक होइ ॥४४॥

वेदक सम्यक्त्व के चार भेद ।

जहां चारि प्रकृती खिपहिं, द्वै उपसम इक वेद ।
छयउपसम वेदक दशा, तासु प्रथम यह भेद ॥४५॥
पंच खिपैं इक उपसमैं, इक वेदे जिहि ठौर ।

सो छयउपसम वेदकी, दशा दुतिय यह और ॥४६॥
छय षट वेदै एक जो, छायक वेदक सोइ।
षट उपसम इक प्रकृति विद, उपसमवेदक होइ ॥४७॥

क्षायिक व उपशमसम्यक्त्वका स्वरूप न कहनेका कारण।

छायक उपसमकी दशा, पूरव षट पद माँहि।
कही प्रकट अब पुनरुकति, कारन वरनी नांहि ॥४८॥

नव प्रकार के सम्यक्त्वों का विवरण।

छय उपसम वेदक खिपक, उपसम समकित चारि।
तीनचारिइकइकमिलत,सब नव भेद विचारि ॥ ४९ ॥

प्रतिज्ञा। सोरठा।

अब निहचे विवहार, अरु सामान्य विशेषविधि।
कहों चारि परकार, रचना समकित भूमिकी ॥ ५० ॥

सम्यक्त्व के चार प्रकार।

मिथ्यामति गांठि भेदि जगी निरमल ज्योति,जोगसों अतीत सोतो निहचे प्रवानिये। वहै दुन्ददसासों कहावे जोग मुद्रा धरे, मति श्रुत ज्ञान भेद विवहार मानिये॥ चेतना चिहन पहिचान आपापर वेदे, पौरुष अलप ताते समान बखानिये। करे भेदाभेदको विचार विसताररूप, हेय गेय उपादेयसों विशेष जानिये ॥ ५१ ॥

चतुर्थ गुणस्थान के वर्णन का उपसंहार।

थिति सागर तेतीस, अन्तरमुहूरत एक वा।

अविरतसमकितरीति, यह चतुर्थ गुनथान इति ॥५२॥

पंचम गुणस्थान।

अब बरनों इकवीसगुन, अरु बावीसअभच्छ।
जिन्ह के संग्रह त्यागसों, सोहे श्रावक पच्छ ॥५३॥

श्रावक के २१ गुण।

लज्जावन्त दयावन्त प्रसन्न प्रतीतवन्त, परदोषको ढकैया परउपकारी है। सोमदृष्टि गुनग्राही गरिष्ट सबको इष्ट, सिष्ट-पच्छी मिष्टवादी दीरघ विचारी है॥ विशेषज्ञ रसज्ञ कृतज्ञ तज्ञ धरमज्ञ न दीन न अभिमानी मध्य विवहारी है। सहजै विनीत पाप क्रिया सों अतीत ऐसा, श्रावक पुनीत इकबीस गुनधारी है ॥५४॥

बाईस अभक्ष्य।

ओरा घोरबरा निसिभोजन, बहुबीजा बैंगन सन्धान।
पीपर बर ऊमर कठूंबर पाकर जो फल होइ अजान॥
कन्दमूल माटी विष आमिष, मधु माखन अरु मदिरापान।
फल अतितुच्छ तुसार चलित रस, जिन-मत ए बावीस अखान ॥ ५५ ॥

प्रतिज्ञा।

अब पंचम गुनथान की, रचना बरनों अल्प।
जामें एकादश दशा, प्रतिमा नाम विकल्प ॥५६॥

ग्यारह प्रतिमाओं के नाम ।

दर्शनविशुद्धकारी बारह विरतधारी, सामायकचारी पर्व पोसह विधि वहे । सचित्त को परिहारी दिवा अपरस नारी, आठोंजाम ब्रह्मचारी निरारम्भी व्है रहे ।। पाप परिग्रह छंडे पापकीन शिक्षा मंडे, कोऊ याके निमित्त करे सो वस्तु न गहे । एते देसव्रतके धरैया समकिती जीव, ग्यारह प्रतिमा तिन्हें भगवन्त जी कहे।। ५७ ।।

प्रतिमा का स्वरूप ।

संयमअंस जग्यो जहां, भोग अरुचि परिनाम ।
उदय प्रतिज्ञा को भयो, प्रतिमा ताको नाम ।।५८।।

दर्शन प्रतिमा का स्वरूप ।

आठ मूलगुण संग्रहे, कुविसन क्रिया न कोइ ।
दर्शन गुन निर्मल करे, दर्शन प्रतिमा सोइ ।।५९।।

व्रत प्रतिमा का स्वरूप ।

पंच अनुव्रत आदरे, तीन गुणव्रत पाल ।
शिक्षाव्रत च्यारो धरे, यह व्रत प्रतिमा चाल ।।६०।।

सामायिक प्रतिमा का स्वरूप ।

दर्वभाव विधि संजुगत, हिये प्रतिज्ञा टेक ।
तजि ममता समता गहे, अन्तरमुहुरत एक ।।६१।।
जो अरिमित्र समान विचारै, आरत रुद्र कुध्यान निवारै ।

संजम सहित भावना भावे, सो सामायिकवंत कहावे ॥६२॥

चौथी प्रतिमा का स्वरूप।

सामायक कीसी दसा, चार पहर लों होइ।
अथवा आठ पहर रहे, पोसह प्रतिमा सोइ ॥६३॥

पांचवीं प्रतिमा का स्वरूप।

जो सचित्त भोजन तजे, पीवे प्रासुक नीर।
सो सचित्तत्यागी पुरुष, पंच प्रतिज्ञा गीर ॥६४॥

छठी प्रतिमा का स्वरूप।

जो दिन ब्रह्मचर्य व्रत पाले, तिथिआये निशिद्योस संभाले।
गहि नौबाडि करे व्रतरच्छा, सो षटप्रतिमा साधक अच्छा ॥६५॥

सातवीं प्रतिमा का स्वरूप।

जो नववाडिसहित विधि साधे, निशिदिन ब्रह्मचर्य आराधे।
सो सप्तमप्रतिमाधर ज्ञाता, शीलशिरोमनि जगतविख्याता ॥६६॥

नव वाड़ि के नाम।

तिय थल वास प्रेमरुचि-निरखन, दे परीछ भाषन मधुवैन। पूरब भोग केलि रस-चिन्तन, गुरु आहार लेत चित चैन॥ करिसुचितन श्रृंगार बनावत, तिय परयंक मध्य सुखसैन। मनमथ कथा उदरभरि भोजन, ए नववाडि जान मतजैन ॥६७॥

आठवीं प्रतिमा का स्वरूप।

जो विवेक विधि आदरे, करे न पापारंभ।

सो अष्टम प्रतिमाधनी कुगति विजै रनथंभ ॥ ६८ ॥

नवमी प्रतिमा का स्वरूप।

जो दसधा परिग्रह को त्यागी, सुख संतोष सहित वैरागी।
समरससंचितकिंचितग्राही, सो श्रावक नौ प्रतिमावाही ॥६९॥

दशमी प्रतिमा का स्वरूप।

परकों पापारंभ को, जो न देइ उपदेश।
सो दशमीप्रतिमासहित, श्रावक विगतकलेश ॥ ७० ॥

ग्यारवीं प्रतिमा का स्वरूप।

जो सुछन्द वरतै तजि डेरा, मठ मंडप महिं करै बसेरा।
उचित अहार उदंड विहारी, सो एकादश प्रतिमाधारी ७१

प्रतिमाओं के सम्बन्ध में मुख्य उल्लेख।

एकादश प्रतिमा दशा, कही देशब्रत मांहि।
वही अनुक्रम मूलसों, गहो सु छूटै नांहि ॥ ७२ ॥

प्रतिमाओं की अपेक्षा श्रावकों के भेद।

षट प्रतिमा तांई जघन, मध्यम नव परजंत।
उत्तम दशमी ग्यारमी, इति प्रतिमा विरतंत ॥ ७३॥

पांचवें गुणस्थान का काल।

एक कोटि पूरव गनि लीजै, तामें आठ वरष घट कीजै।
यह उत्कृष्ट काल थिति जाकी, अन्तर मुहूर्त जघन्यदसाकी।

एक पूर्व का प्रमाण।

सत्तरि लाख करोड़मित, छप्पन सहस करोड़ि।

एते वरष मिलाइ करि, पूरब संख्या जोड़ि ॥ ७५ ॥

अन्तर मुहूर्त का मान ।

अन्तरमुहूरत द्वै घड़ी, कछुक घाटि उत्कृष्ट ।
एक समै एकावली, अन्तर मुहूर्त्त कनिष्ट ॥ ७६ ॥

छठे गुणस्थान का वर्णन ।

यह पंचम गुनथान की, रचना कही विचित्र ।
अब छट्ठम गुनथान की, दसा कहूँ सुन मित्र ॥७७॥

छठे गुणस्थानका स्वरूप ।

पंच प्रमाद दशा धरे, अट्ठाइस गुनवान ।
थविरकल्प जिनकल्पजुत, है प्रमत्त गुनथान ॥७८॥

पांच प्रमादों के नाम ।

धरमराग विकथा वचन, निद्रा विषय कषाय ।
पंच प्रमाद दसासहित, परमादी मुनिराय ॥ ७९ ॥

साधु के अट्ठाईस मूल गुण ।

पंच महाव्रत पाले पंच समिति संभाले, पंच इंद्रि जीति भया भोगी चित चैनको । षट आवश्यक क्रिया दर्वित भावित साधे, प्रासुक धरा में एक आसन है सैनको । मंजन न करे केसलुंचे तन वस्त्र मुंचे, त्यागे दंतवन पै सुगंध स्वास वैनको ॥ ठाड़ो करसे अहार लघुभुंजी एकवार, अठाइस मूलगुनधारी जती जैनको ॥ ८० ॥

पंच अणुव्रत और पंच महाव्रत का स्वरूप।

हिंसा मृषा अदत्तधन, मैथुन परिगह साज।
किंचित त्यागी अनुव्रती, सबत्यागी मुनिराज ॥८१॥

पंच समितिका स्वरूप।

चले निरखि भाषे उचित, भखे अदोष अहार।
लेइ निरखि डारे निरखि, समिति पंच परकार ॥८२॥

छै आवश्यक।

समता वंदन थुतिकरन, पडिकौना सज्झाउ।
काउसग्ग मुद्राधरन, ए षडावसिक भाउ ॥ ८३ ॥

स्थविरकल्पी और जिनकल्पी साधुओंका स्वरूप।

थविरकलपि जिनकलपि दुविधिमुनि, दोउ वनवासी दोउ नगन रहत हैं। दोउ अठाईस मूलगुनके धरैया दोउ, सरव त्यागी व्है विरागता गहत हैं॥ थविरकलपिते जिन्ह के शिष्य साखा होइ, बैठके सभामें धर्म-देसना कहत हैं। एकाकी सहज जिन-कलपि तपस्वी घोर, उदकी मरोरसों परिसह सहत हैं॥ ८४ ॥

वेदनीय कर्म जनित ग्यारह परीषह।

ग्रीषममें धपथित शीत में अकंपचित, भूखे धरधीर प्यासे नीर न चहतु है। डंसमसकादिसों न डरें भूमि सैन करें, वध बंध विथामें अडोल व्है रहतु है॥ चर्या दुख

औरु तिन फाससों न थरहरे, मल दुर्गन्ध की गिलानि न गहतु है । रोगनको न करे इलाज ऐसो मुनिराज, वेदनीके उदै ए परीसह सहतु है ॥ ८५ ॥

चारित्रमोहजनित सात परीषह ।

एते संकट मुनि सहे, चारित मोह उदोत ।
लज्जा संकुच दुख धरे, नगन दिगंबर होत ॥
नगन दिगंबर होत, श्रोत रति स्वाद न सेवे ।
त्रियसनमुख दग रोकि, मानअपमान न वेवे ॥
थिर व्है निर्भर रहे, सहे कुवचन जग जेते ।
भिक्षुक पद संग्रहै, लहै मुनि संकट एते ॥ ८६ ॥

ज्ञानावरणीयजनित दो परीषह ।

अल्प ज्ञान लघुता लखे, मति उतकरष विलोइ ।
ज्ञानावरन उदोत मुनि, सहै परीसह दोइ ॥८७॥

दर्शनमोहनीय जनित और अन्तराय जनितपरीषह ।

सहे अदरसन दुरदसा, दरसन मोह उदोत ।
रोके उमग अलाभ की, अन्तराय के होत ॥८८॥

बाईस परीषहों का वर्णन ।

एकादश वेदनीकी चारितमोहकी सात, ज्ञानावरनीकी दोइ एक अन्तरायकी । दर्सन मोहकी एक द्वाविंसति बाधा सबै कोई मनसाकी केइ वाकी केइ काय की । काहूको

अलप काहूकों वहोत उनीस ठांई, एक ही समय में, उदै आवे असहाय की। चर्याथित सज्जामांहि एक सीत उष्न- मांहि, एक दाइ होइ तीनि नांही समुदाय की ॥८६॥

स्थविरकल्पी और जिनकल्पी साधु की तुलना !

नाना विधि संकट दशा, सहि साधे शिवपन्थ।
थविरकल्प जिनकल्पधर, दोऊ सम निगरन्थ ॥९०॥
जो मुनि संगतिमें रहे, थविरकल्पि सो जानि।
एकाकी जाकी दशा, सो जिनकल्प वखानि ॥९१॥

थविरकल्पधर कछुक सरागो, जिनकल्पी महान वैरागी।
इति प्रमत्त गुनथानक धरनी, पूरन भई जथारथ वरनी ॥९२॥

सप्तम गुणस्थान का वर्णन ।

अब वरनो सत्तम विसरामा, अप्रमत्त गुनथानक नामा।
जहां प्रमाद क्रिया विधिनासे, धर्मध्यान थिरता परगासे ९३

प्रथम करनचारित्रको, जासु अन्त पद होइ।
जहां अहारविहार नहिं, अप्रमत है सोइ ॥९४॥

अष्टम गुणस्थान का वर्णन ।

अब वरनो अष्टम गुनथाना, नाम अपूरवकरन बखाना।
कछुकमोहउपसमकरि राखे, अथवा किंचितछयकरि नाखे ९५
जे परिनाम भये नहिं कबहीं, तिन्हको उदै देखिये जबहीं।
तब अष्टम गुनथानक होई, चारितकरन दूसरो सोई ॥९६॥

नवमे गुणस्थान का वर्णन।

अब अनवृत्तिकरन सुन भाई, जहां भाव थिरता अधिकाई।
पूरवभाव चलाचल जेते, सहजअडोल भये सब तेते॥९७॥
जहां न भाव उलटि अधि आवे, सो नवमोगुनथान कहावे।
चारितमोह जहां बहु छीजा, सोहै चरन करनपद तीजा॥

दशवें गुणस्थान का कथन।

कहों दशमगुनथान दुसाखा, जहांसूच्छमशिवकी अभिलाषा।
सूच्छमलोभदशा जहां लहिये, सूच्छमसंपरायसो कहिये॥९९॥

ग्यारहवें गुणस्थान का वर्णन।

अब उपसंतमोह गुनथाना, कहों तासु प्रभुता परवाना।
जहां मोह उपसमे न भासे, जथाख्यातचारित परगासे १००

जाहि परस के जीव गिरि परें करें गुन रद्द।
सो एकादसमी दसा, उपसमकी सरहद्द॥१०१॥

बारहवें गुणस्थान का वर्णन। चौपाई।

केवलज्ञान निकट जहं आवे, तहां जीव सब मोह खिपावे।
प्रगटे यथाख्यात परधाना, सो द्वादशम छीनगुनथाना १०२

उपशम श्रेणीकी अपेक्षा गुणस्थान का काल। दोहा।

षट सप्तम अष्टम नवम, दश एकादश बार।
अँतरमुहूरत एक वा, एकसमै थितधार॥१०३॥

तेरहवें गुणस्थान का वर्णन।

छीनमोह पूरन भयो, करि चूरन चित चाल।

अब सजोग गुनथान की, वरनों दशा रसाल ॥१०४॥

तेरहवें गुणस्थान का स्वरूप। सवैया इकतीसा।

जाकी दुःखदाता घाती चौकरी विनस गई, चौकरी अघाती जरी जेवरी समान है। प्रगट भयो अनंत दंसन अनंत ज्ञान, बीरज अनंत सुख सत्ता समाधान है॥ जामें आउ नाम गोत वेदनी प्रकृति अस्सी,एक्यासी चोरासी वा पचासी परवान है। सो है जिनकेवली जगतवासी भगवान, ताकी जो अवस्था सो सजोगी गुनथान है॥१०५॥

केवलज्ञानी की मुद्रा और स्थिति।

जो अडोल परजंक मुद्राधारी सरवथा, अथवा सु का-उसग्ग मुद्रा थिरपाल है। खेत सपरस कर्म प्रकृति के उदे आए, विना डग भरे अन्तरिच्छ जाकी चाल है॥ जाकी थिति पूरव करोड़ि आठ वर्ष घाट, अन्तरमुहूरत जघन्य जग-जाल है। सो है देव अठारह दूषन-रहित ताकों, बनारसी कहे मेरी बंदना त्रिकाल है॥ १०६ ॥

केवली भगवान को अठारह दोष नहीं होते। कुण्डलिया

दूषन अट्ठारह रहित, सो केवलि संजोग। जनम मरण जाके नहीं, नहिं निद्रा भय रोग॥ नहिं निद्रा भय रोग, सोग विस्मय न मोहमति। जराखेद परस्वेद, नांहि मद वैर विषै रति॥ चिंता नाहि सनेह, नाहिं जहं प्यास न

भख न। थिर समाधि सुख सहित रहित अट्ठारह दूषन ॥

केवलज्ञानी प्रभुके परमौदारिक शरीर का अतिशय। कुंडलिया।

वानी जहां निरक्षरी, सप्तधातुमल नांहि। केस रोम नख नहिं बढ़े, परम उदारिक मांहि ॥ परम उदारिक मांहि जांहि इंद्रिय विकार नसि, जथाख्यात चारित प्रधान थिर सुकल ध्यान ससि। लोकालोक प्रकास, करन केवल रजधानी, सो तेरमगुनथान जहां अतिशयमय वानी १०८

चौदहवें गुणस्थान का वर्णन। दोहा।

यह सजोग गुनथान की, रचना कही अनूप।
अब अयोगकेवल दशा, कहौं यथारथ रूप ॥१०९॥

चौदहवें गुणस्थान का स्वरूप। सवैया इकतीसा।

जहां काहू जीव कौं असाता उदै साता नांहि, काहू कौं असाता नांहि साता उदै पाइये। मन वच कायसौं अतीत भयो जहां जीव, जाको जस गीत जग जीत रूप गाइये ॥ जामें कर्म प्रकृतिकी सत्ता जोगी जिन की सी, अन्तकाल द्वै समै में सकल खिपाइये। जाकी थिति पंच-लघु अक्षर प्रवान सोइ, चौदहौं अयोगी गुनथान ठह-राइये ॥११०॥

बंध का मूल आस्रव और मोक्ष का संवर है।

चौदह गुनथानक दशा, जगवासी जिय भूल।

आस्त्रव संवर भाव द्वै, बंध मोक्ष के मूल ।।१११।।

संवर को नमस्कार ।

आस्त्रव संवर परनति जौलौं, जगतनिवासि चेतना तौलौं ।
आस्त्रव संवरविधि विवहारा, दोऊ भवपथ शिवपथधारा ।।
आस्त्रवरूप बंध उतपाता, संवर ज्ञान मोखपद दाता ।
जा संवरसों आस्त्रव छीजे, ताकोंनमस्कार अब कीजे११३

ग्रन्थ के अन्त में संवर स्वरूप ज्ञान को नमस्कार ।

जगत के प्रानी जीत व्है रह्यो गुमानी ऐसो, आस्त्रव असुर दुःखदानी महाभीम है । ताकौ परताप खंडिवेकों परगट भयो, धर्म को धरैया कर्म रोगको हकीम है ।। जाके परभाव आगे भागे परभाव सब, नागर नवल सुख सागर की सीम है । संवर को रूपधरे साधे शिवराह ऐसो ज्ञानी पातसाह ताकों मेरी तसलीम है ।। ११४ ।।

इति गुणस्थानाधिकार समाप्त ।

---

# अन्तिम प्रशस्ति

भयो ग्रन्थ संपूरन भाषा, बरनी गुनथानककी साखा ।
बरनन और कहांलों कहिये, जथासकति कहिचुप व्है रहिये।।
लहिए और न ग्रंथउदधिका, ज्योंज्योंकहिये त्योंत्यों अधिका ।
ताते नाटक अगम अपारा, अलपकवीसुरकी मतिधारा ।।२।।

दोहा।

समयसार नाटक अकथ, कवि की मतिलघु होइ।
तातें कहत बनारसी, पूरन कथै न कोइ॥ ३॥

ग्रन्थ महिमा।

जैसे कोउ एकाकी सुभट पराक्रम करि, जीते किहि भांति चक्री कटक सों लरनो। जैसे कोउ परवीन तारू भुज भारू नर, तैरे कैसे स्वयंभूरमन सिंधु तरनो॥ जैसे कोउ उद्दिमी उछाह मनमांहि धरे, करे कैसे कारज विधाता कौ सो करनो। तैसे तुच्छमती मोरी तामें कविकला थोरी, नाटक अपार में कहां लों याहि वरनो॥ ४॥

जीव नट की महिमा।

जैसे वटवृक्ष एक तामें फल हैं अनेक, फल फल बहु बीज बीज बीज वट है। वटमांहि फल फल मांहि बीज तामें वट, कीजे जो विचार तो अनंतता अघट है॥ तैसे एक सत्तामें अनंत गुण पर्जाय पर्जय में अनंत नृत्य तामें ऽनंत ठट है। ठट में अनंत कला कला में अनंत रूप, रूप में अनंत सत्ता ऐसो जीव नट है॥ ५॥

दोहा।

ब्रह्म ज्ञान आकाश में, उड़े सुमति खग होइ।
जथासकति उद्दिम करे, पार न पावे कोइ॥ ६॥

चौपाई ।

ब्रह्म ज्ञान नभ अंत न पावे, सुमति परोक्ष कहालों धावे ।
जिहिविधिसमयसार जिनिकीनो, तिन्हके नामधरे अब तीनों ॥

अथ कवियों के नाम ।

कुन्दकुन्दाचारज प्रथम गाथाबद्ध करे, समैसार नाटक विचारि नाम दयो है । ताही के परंपरा अमृतचन्द भये तिन्ह, संसकृत कलस समारि सुख लयो है ॥ प्रगट्यो बनारसी गृहस्थ सिरीमाल अब, किये हैं कवित्त हिये बोध बीज वयो है । शबद अनादि तामें अरथ अनादि जीव, नाटक अनादि यों अनादिहि को भयो है ॥ ८ ॥

सुकवि-लक्षण ।

अब कछु कहूं यथारथ वानी, सुकवि कुकविकी कथा कहानी
प्रथम सुकवी कहावै सोई, परमारथ रस बरने जोई ॥ ९ ॥
कलपित बात हिए नहि आने, गुरुपरंपरा रीति वखाने ।
सत्यारथ सैली नहि छंडे, मृषावादसों प्रीति न मंडे ॥१०॥

दोहा ।

छंद शब्द अक्षर अरथ, कहे सिद्धांत प्रवान ।
जो इहि विधि रचना रचे, सोहै सुकवि सुजान ॥११॥

कुकवि लक्षण । चौपाई ।

अब सुन कुकवि कहों है जैसा, अपराधी हिय अंध अनैसा ।

मृषाभाव रस बरनै हित सों, नई उकति उपजावे चितसौं ॥
ख्याति लाभ पूजा मन आनै, परमारथ-पद भेद न जानै ।
वानी जीव एक करि बूझै, जाकौ चित जड़ ग्रन्थ न सूझै ॥
वानी लीनभयौ जग डोलै, वानी ममता त्यागि न बोलै ।
है अनादि वानी जगमांही, कुकवि बात यह समुझै नांही ॥

वाणी व्याख्या । सवैया इकतीसा ।

जैसे काहू देस में सलिल धारा कारंज को, नदी सों निकसि फिरि नदी में समानी है । नगर में ठौर २ फैलि रही चहुँ ओर, जाके ढिग बहै सोई कहै मेरौ पानी है ॥ त्योंही घट सदन सदनमें अनादि ब्रह्म, वदन २ में अनादि ही की वानी है । करम कलोल सों उसास की बयारि बाजै, तासों कहै मेरी धुनि ऐसो मूढ प्राणी है ॥१५॥

दोहा ।

ऐसे मूढ़ कुकवि कुधी, गहै मृषामग दौर ।
रहै मगन अभिमान में, कहै और की और ॥१६॥
वस्तु सरूप लखै नहीं, बाहिज दृष्टि प्रवान ।
मृषा विलास विलोकि कै, करै मृषा गुनगान ॥१७॥

मृषा गुणगान कथन । सवैया इकतीसा ।

मांस की गरंथि कुच कंचन-कलस कहैं, कहैं मुख चन्द जो सलेषमा को घरु है । हाड़ के दसन आहि हीरा

मोती कहैं ताहि, मांस के अधर ओंठ कहैं विंबफरु है ॥
हाड़ दंड भुजा कहैं कौलनाल कामधुजा, हाड़ ही के थंभा
जंघा कहैं रंभातरु है। यों ही झूठी जुगत बनावें औ
कहावें कवि, एते पर कहैं हमैं सारदा कौ वरु है ॥ १८ ॥

चौपाई।

मिथ्यावंत कुकवि जे प्रानी, मिथ्या तिनकी भाषित वानी।
मिथ्यामती सुकवि जो होई, वचन प्रवांन करै सबकोई १९

दोहा।

वचन प्रवान करै सुकवि, पुरुष हिये परवान।
दोऊ अंग प्रवान जो, सो है सहज सुजान ॥२०॥

समयसार नाटक की व्यवस्था। चौपाई।

अब यह बात कहूँ है जैसे, नाटक भाषा भयो सु ऐसे।
कुन्दकुन्दमुनि मूल उधरता, अमृतचन्द्र टीकाके करता॥
समैसारनाटक सुखदानी, टीका सहित संस्कृत वानी।
पंडित पढ़ै सु दिढ़मति बूझै, अलपमती कों अरथ न सूझै॥
पांडे राजमल्ल जिनधर्मी, समैसार नाटक के मर्मी।
तिन गरंथ की टीका कीनी, बालबोध सुगम कर दीनी॥
इहिविधि बोध वचनिका फैली, समै पाय अध्यातम सैली।
प्रगटी जगमांही जिनवानी, घर २ नाटक कथा वखानी॥

चौपाई

नगर आगरे मांहि विख्याता, कारन पाइ भय बहु ज्ञाता ।
पंच पुरुष अति निपुन प्रवीने,निसिदिन ज्ञानकथा रसभीने ॥

दोहा

रूपचंद पंडित प्रथम, दुतिय चतुर्भुज नाम ।
तृतिय भगौतीदास नर,कौंरपाल गुनधाम ॥२६॥
धर्मदास ये पंचजन, मिलि बैठैं इक ठौर ।
परमारथ चरचा करैं, इनके कथा न और ॥२७॥
कबहूं नाटक रस सुनैं, कबहूं और सिद्धन्त ।
कबहूँ बिङ्ग बनाइकै, कहै बोध बिरतंत ॥२८॥
चित कौरा करि धरमधर, सुमति भगौतीदास ।
चतुरभाव थिरता भए, रूपचंद परगास ॥२९॥

चौपाई ।

जहां तहां जिनवानी फैली, लखै न सो जाकी मति मैली ।
जाके सहज बोध उपजाना, सो ततकाल लखै यह बाता ॥

दोहा ।

घट २ अंतर जिन बसै, घट २ अंतर जैन ।
मति-मदिरा के पानसों, मतवाला समुझै न ॥३१॥

चौपाई ।

बहुत बड़ाई कहांलों कीजे, कारिज रूप बात कहि लीजे ।
नगर आगरे मांहि विख्याता, बानारसी नाम लघु ज्ञाता ॥
तामें कवितकला चतुराई, कृपा करें यह पांचों भाई ।
पंच प्रपंचरहित हिय खोले, ते बानारसीसों हंसि बोले ॥
नाटक समयसार हित जीका, सुगम रूप राजमली टीका ।
कवित्तबद्ध रचना जो होई, भाषाग्रंथ पढ़े सब कोई ॥३४॥
तब बनारसी मनमहिं आनी, कीजै तौ प्रगटे जिनवानी ।
पंच पुरुषकी आज्ञा लीनी, कवितबद्ध की रचना कीनी ३५
सारहसौ तिरानवे बीते, आसौ मास सित पच्छ बितीते ।
तिथि तेरस रविवार प्रवीना, ता दिन ग्रन्थ समापत कीना ॥

दोहा ।

सुख-निधान सक बंध नर, साहिब साह किरान ।
सहस-साह सिर मुकुट-मनि, साहजहां सुलतान ॥३७॥
जाके राज सुचैनसों, कीनों आगम सार ।
ईति भीति व्यापी नहीं, उनकौ यह उपगार ॥ ३८ ॥

ग्रन्थ के सब पद्यों की संख्या । सवैया इकतीसा ।

तीनसै दसोत्तर सोरठा दोहा छंद दोउ, युगलसै पैंतालीस इकतीसा आने हैं । छयासी चौपाई, सैंतीस तेइसे सवैये, बीस छप्पै अठारह कवित्त बखाने हैं ॥ सात पुनि

ही अडिल्ल, चारि कुंडलिए मिलि सकल सात सै सत्ता-
इस ठीक ठानै हैं। बत्तीस अच्छर के सिलोक कीने लेखै,
ग्रंथ-संख्या सत्रह सै सात अधिकाने हैं ॥ ३९ ॥

दोहा ।

समयसार आतम दरव, नाटक भाव अनंत ।
सोहै आगम नाम में, परमारथ विरतंत ॥ ४० ॥

—०—

समाप्त ।

